अनुवादक

डॉ. भदन्त आनन्द कौसल्यायन

# भगवान बुद्ध और उनका धर्म



बोधिसत्त्व डॉ. भीमराव रामजी [illegible]डकर

# भगवान बुद्ध और उनका धर्म


लेखक

**डॉ. भीमराव रामजी आंबेडकर**

एम्.ए., पी-एच्.डी., डी.एस्.सी., एल्.एल्.डी., डी.लिट्., बार-ॲट-लॉ



अनुवादक

**डॉ. भदन्त आनन्द कौसल्यायन**

विद्यावारिधि (सा. सम्मेलन)

साहित्य वाचस्पति (नवनालंदा महाविहार)



बुद्धवर्ष - २५४१-१९९७



बुद्धभूमि प्रकाशन

नागपुर

# यह संस्करण

इस महान ग्रंथ के अनुवादक पू. डॉ. भदन्त आनन्द कौसल्यायन (५.१.१९०५-२२.६.१९८८) सन् ५८ में थाईलेंड जाने के लिए बम्बई से कलकत्ता जा रहे थे। स्टेशन पर उन्हें **The Buddha and His Dhamma** की एक प्रति उपलब्ध कराई गई थी। कलकत्ता पहुंचते पहुंचते उन्होंने उसे अधिकांश पढ़ डाला और अनुवाद आरंभ कर दिया।

विश्व बौद्ध सम्मेलन के उत्सव के अनन्तर वे थाईलेंड में दो महीने तक इस ग्रंथ का अनुवाद समाप्त करने की कामना से रूके रहे। वट महाधात, बैंकाक के उनके स्नेही भिक्षु एवं सद्गृहस्थों ने उनके निवास एवं भोजन आदि की समुचित व्यवस्था कर इस ग्रंथ के अनुवाद कार्य में हर तरह से सहायता की।

अनुवाद का कार्य समाप्त कर वे बैंकाक से जापान और बर्मा गये। वहां उनको पता चला कि जिस विद्यालंकार परिवेण कैलानिया, श्रीलंका में वे ५ फरवरी सन २८ में परिवेणाधिपति लुणुपोकुणे धम्मानंद महास्थविर से प्रव्रज्या-उपसंपदा प्राप्त कर पालि-बौद्ध धर्म का अध्ययन किया था, अब उसे विश्वविद्यालय का दर्जा दिया गया है और उन्हें हिन्दी विभाग का अध्यक्ष नियुक्त किया गया है। वे बर्मा से भारत आये एवं सन ५९ जून महीने में श्रीलंका रवाना हो गये। इन पंक्तियों का लेखक भी उस समय उनके साथ गया था।

जब सन ५७ में **The Buddha and His Dhamma** सर्व प्रथम प्रकाशित हुआ तो भारत में ही नहीं बौद्ध देशों में भी इस की कडी आलोचना हुई। लोग यहांतक कहने लगे थे कि इस पुस्तक में बुद्धिझम् नहीं आम्बेडकरीझम् है। बोधिसत्त्व डॉ. बाबासाहब आम्बेडकर ने मूल अंग्रेजी ग्रंथ में किसी प्रकार के फूट नोट्स या उध्दरण नहीं दिये थे। आलोचकों का मुंह बंद करने के लिये प्राचीन ग्रंथो में से आधार खोजे गये। भन्तेजी ने श्रीलंका में मूल पालि संस्कृत ग्रंथों को देखकर फूट नोट्स तैयार किये। अब इसके अंग्रेजी अनुवाद तैयार कर अंग्रेजी संस्करण में जोडे गये हैं। इस प्रकार इस महान ग्रंथ की प्रामाणिकता सिद्ध की गई।

सन ६० में विश्व विद्यालय के अवकाश के दिनों में भन्तेजी भारत आये। 'भगवान बुद्ध और उनका धर्म' की पांडुलिपि उनके साथ थी। वे मुम्बई गये और उस समय के पिपुल्स् एज्युकेशन सोसाईटी के अध्यक्ष न्यायमूर्ति आर. आर. भोले से कहा कि मैंने बाबा साहब के ग्रंथ का अनुवाद किया है। आप इसको छपवाने की व्यवस्था करें।

उन्होंने कहा "इस अनुवाद को देखना होगा".

भन्तेजी ने कहा, "बाबासाहब की पुस्तक और आनंद कौसल्यायन जिसके अनुवादक उसे तीसरा कौन देख सकता है।"

भोले साहब ने भन्तेजी की ओर देखा और मूल अंग्रेजी ग्रंथ को खोलकर कहा कि इस पृष्ठ को पढ़िये। इसी प्रकार दो तीन जगह से अनुवाद पढ़वाकर सुना और कहा कि मैं संतुष्ट हूँ। पुस्तक जल्दी ही छपेंगी।

इस का पहला हिन्दी संस्करण सन ६१ में निकला। तब से अब तक इसके कई संस्करण निकले। इस ग्रंथ की कीमत इतनी अधिक होती है कि सामान्य पाठक इसको खरीद ही नहीं सकता।

भन्तेजी ने इस ग्रंथ का पंजाबी भाषा में भी अनुवाद किया है। गत वर्ष अगस्त में जब मैं ताईवान गया था तो **The Corporate Body of the Buddha Educational Foundation, Taiwan** के पदाधिकारीओं ने इसका हिन्दी एवं अंग्रेजी संस्करण छपवाकर बिना मूल्य वितरित करने की इच्छा व्यक्त की थी। इस बार मैं जुलाई में ताईपेई गया और उन्हें दोनों पुस्तके सौंप दी।

मैं भारतीय बौद्धों की ओर से **The Corporate Body of the Buddha Educational Foundation, Taiwan** का उनके इस पुण्यमय कार्य के लिये अत्यंत कृतज्ञ हूं।

सब्बे सत्ता सुखी होंतु।

भिक्षु मेधंकर
१.०७.१९९६

अध्यक्ष
बौद्ध प्रशिक्षण संस्थान, बुद्ध भूमि,
जी. एन. रोड, कामठी, नागपुर. (भारत)
फोन नं : ०७१०९-८८७३२

# समर्पण

यो हवे दहरो भिक्खु युञ्जति बुद्धसासने
सो मं लोकं पभासेति अब्भामुत्तो व चन्दिमा।।

जब कोई तरूण भिक्षु बुद्ध-शासन की सेवा में रत हो जाता है तो वह बादलों से मुक्त चन्द्रमा की तरह इस संसार को प्रकाशित करता है।

# नम्र निवेदन

जिस प्रकार डा० भीमराव आम्बेडकर का क्रान्तिकारी जीवन अनेक असमर्थ और अविकलित मस्तिष्कों के लिये दुर्बोध और चर्चा का विषय रहा है, उसी प्रकार उनकी अनेक कृतियों में से यह उनकी अन्तिम, अनुपम तथा सर्वलोक हितकारी कृति भी काफी लोगों के लिये दुर्बोध और 'किन्तु परन्तु' का विषय बन गई है।

इस प्रकार के कार्य के लिये कितने सतत परिश्रम, कितनी सूझ-बूझ, कितनी पैनी दृष्टि की आवश्यकता हो सकती है, इसका अनुभव वही कर सकता है कि जिसने इस प्रकार का कार्य करने का कभी विचार भी किया हो। आप कल्पना कीजिये—

(१) आपके सम्मुख सारा त्रिपिटक है। त्रिपिटक का मतलब है सुत्त पिटक, विनय पिटक तथा अभिधम्म पिटक। सुत्त पिटक में पांच निकाय हैं—(१) दीघ निकाय, (२) मज्झिम निकाय, (३) संयुत्त निकाय, (४) अंगुत्तर निकाय तथा (५) खुद्दक निकाय। अकेले खुद्दक निकाय में ही धम्मपद, सुत्तनिपात जैसी पन्द्रह पुस्तकें हैं। विनय पिटक में भी महावग्ग, चुल्लवग्ग आदि पांच ग्रन्थों से कम नहीं हैं और अभिधम्म पिटक में तो पूरे सात ग्रन्थ हैं।

इन सभी ग्रन्थों पर पृथक पृथक अर्थकथायें हैं जो अपने अपने मूलग्रन्थ से प्रायः कई गुनी हैं।

त्रिपिटिक-बाह्य किन्तु त्रिपिटक के ही समान आदृत मिलिन्द-प्रश्न तथा विसुद्धिमग्गो सदृश ग्रन्थ हैं।

बुद्ध-चरित तथा दूसरा अवदान साहित्य है।

अनेक समानतायें रहने पर भी, विषम प्रतीत होने वाले कथनों की भी कमी नहीं है।

आप इस विशाल वाङ्मय में से एक ऐसा चयन तैयार करना चाहते हैं जिसमें जो कुछ भी हो यथासंभव बुद्धिगम्य हो, जिसमें 'भगवान बुद्ध और उनकी शिक्षाओं' की एक पूरी रूप-रेखा आ जाय, जिसमें यथासंभव पुनरुक्ति भी कम से कम हो और जो न केवल बुद्धि-प्रधान मस्तिष्कों को बल्कि भावना-प्रधान प्रवृत्तियों को भी कल्याणमार्गी बना सकने में समर्थ हो सके—क्या यह कार्य सहज कार्य है?

यह कार्य डाक्टर आम्बेडकर के लिये भी सहज कार्य नहीं ही रहा होगा। इस कठिनाई की प्रतिध्वनि उनके इस कथन में स्पष्ट है—

"बौद्ध त्रिपिटक और उसकी अट्ठकथायें समुद्र की तरह विशाल हैं। उन्हें कण्ठस्थ कर सकना सचमुच एक बड़ी असाधारण बात थी।

एक से अधिक बार ऐसा हुआ है कि भगवान् बुद्ध ने जो कुछ कहा है, उसकी रिपोर्ट ठीक ठीक नहीं हुई।

भगवान् बुद्ध के जीवन-काल में ही कई बार उनके वचनों की 'गलत रिपोर्ट' उन तक पहुंची थी। उदाहरण के तौर पर ऐसे पांच अवसरों का उल्लेख किया जा सकता है।. . .

शायद इस तरह के और भी अनेक अवसर आये हों जब तथागत के वचनों की ठीक 'रिपोर्ट' न हुई हो। क्योंकि हम देखते हैं कि भिक्षु भी भगवान् बुद्ध के पास गये हैं और प्रश्न किया है कि ऐसी परिस्थिति में उन्हें क्या करना चाहिये?

'कर्म' और 'पुनर्जन्म' (तक) के बारे में जब जब 'गलत रिपोर्ट' हुई है, उसके अनेक अवसर हैं।

इसलिये त्रिपिटक में भी जो 'बुद्ध-वचन' करके माना गया है, उसे भी 'बुद्ध-वचन' स्वीकार करने में बड़ी सावधानी की आवश्यकता है। (पृ० २७८)"

परिस्थिति सचमुच विकट है। किन्तु डा० आम्बेडकर के ही शब्दों में, सौभाग्य से, त्रिपिटक में ही एक कसौटी विद्यमान है जिससे किसी भी वचन के सम्बन्ध में यथार्थ निर्णय पर पहुंचने में सहायता ली जा सकती है। वह कसौटी है—

"भगवान् बुद्ध के बारे में एक बात बड़े ही विश्वास के साथ कही जा सकती है; वे कुछ नहीं थे, यदि उनका कथन बुद्धि-संगत, तर्क-संगत नहीं होता था। दूसरी बातों का यथायोग्य मूल्यांकन करते हुए यह बात कही जा सकती है कि जो बात बुद्धि-संगत है, जो बात तर्क-संगत है, वही 'बुद्ध-वचन' है।

"दूसरी बात यह है कि भगवान् बुद्ध ने कभी ऐसी बेकार की चर्चा में नहीं पड़ना चाहा जिसका आदमी के कल्याण से कोई सम्बन्ध न हो। इसलिये कोई भी ऐसी बात जिसका आदमी के कल्याण से कोई सम्बन्ध नहीं, यदि भगवान् बुद्ध के सिर मढ़ी जाती है, तो उसे 'बुद्धवचन' स्वीकार नहीं करना चाहिये। (पृ० २७८-२७९)"

इसी कसौटी पर परख परख कर, लगता है कि डा० आम्बेडकर ने परम्परागत 'बुद्ध-वचन' को 'बुद्ध-वचन' स्वीकार करने या स्वीकार न करने का रास्ता अपनाया है।

पहली ही बात जो उन्होंने अपने इस ग्रन्थ में परम्परागत मान्यता के विरुद्ध अथवा उससे भिन्न लिखी है वह है तथागत की 'प्रव्रज्या' अथवा उनके 'अभि-निष्क्रमण' के कथानक को ही लेकर। सिद्धार्थ कुमार प्रव्रजित हुए थे, यह सत्य है किन्तु प्रश्न है वह क्यों प्रव्रजित हुए थे? परम्परागत मान्यता है कि एक बूढ़े, एक रोगी, एक मृत तथा एक साधु को देखकर। यदि इन्हें संसार के दुःखमय जीवन

का प्रतीक मानकर इस कथानक को एक अलंकारिक रूपक मात्र स्वीकार कर लिया जाय, तब तो बात दूसरी है किन्तु यदि २९ वर्ष की आयु होने तक भी सिद्धार्थ द्वारा एक बूढ़े, एक रोगी और एक मृत व्यक्ति को न देखे रहने की बात को 'ऐतिहासिक-सत्य' माना जाय तो यह 'ऐतिहासिक-सत्य' ऐसा ही 'सत्य' होगा जिस पर हर विचारवान् का प्रश्नचिह्न लगेगा और अवश्य लगेगा। आखिर इस 'ऐतिहासिक सत्य' की प्राचीनतम साहित्यिक साक्षी क्या है? इसकी साहित्यिक साक्षी केवल वे अट्ठकथायें हैं जिन्हें बुद्धघोष तथा अन्य आचार्यों ने भगवान् बुद्ध के एक हजार वर्ष बाद परम्परागत सिंहल अट्ठकथाओं का आश्रय ग्रहण कर पालि भाषा में लिखा। क्या त्रिपिटक के अन्तर्गत गिने जाने वाले ग्रन्थों में से किसी भी ग्रन्थ में इस 'बूढ़े-रोगी-मृत-साधु' को देखकर अभिनिष्क्रमण किये जाने वाले कथानक का कहीं उल्लेख नहीं है? हमारी सीमित जानकारी में कहीं भी नहीं है। खुद्दकनिकाय के सुत्तनिपात के अट्ठकवग्ग में अत्तदण्डसुत्त है। उसमें प्रव्रज्या का ठीक कारण व्यक्त हुआ प्रतीत होता है। उस सुत्त में है—

अत्तदण्डा भयं जातं, जनं पस्सथ मेधगं।
संवेगं कित्तयिस्सामि यथा संविजितं मया॥ १॥
फन्दमानं पजं दिस्वा मच्छे अप्पोदके यथा।
अञ्ञमञ्ञेहि व्यारुद्धे दिस्वा मं भयमाविसि॥ २॥
समन्तमसारो लोको, दिसा सब्बा समेरिता।
इच्छं भवनमत्तनो नाद्दसासिं अनोसितं।
ओसाने त्वेव व्यारुद्धे दिस्वा मे अरति अहु॥ ३॥

(अर्थ—शस्त्र धारण भयावह लगा। (उससे) यह जनता कैसे झगड़ती है देखो। मुझमें संवेग (वैराग्य) कैसे उत्पन्न हुआ, यह मैं बताता हूँ। (२) अपर्याप्त पानी में जैसे मछलियां छटपटाती हैं वैसे एक-दूसरे से विरोध करके छटपटाने वाली प्रजा को देखकर मेरे अन्तःकरण में भय उत्पन्न हुआ। (३) चारों ओर का जगत् असार दिखाई देने लगा, सब दिशायें काँप रही हैं ऐसा लगा और उसमें आश्रय का स्थान खोजने पर निर्भय स्थान नहीं मिला, क्योंकि अन्त तक सारी जनता को परस्पर विरुद्ध हुए देखकर मेरा जी ऊब गया।[1])

फिर 'सुत्तनिपात' के पब्बज्जा सुत्त के प्रारम्भ में ही निम्नलिखित गाथायें हैं:-

पब्बज्जं कित्तयिस्सामि यथा पब्बजि चक्खुमा।
यथावीमंसमानो सो पब्बज्जं समरोचयि॥१॥
संबाधोऽयं घरावासो रजस्सायतनं इति।
अब्भोकासो च पब्बज्जा इति दिस्वान पब्बजि॥२॥

१. देखो प्रो० धम्मानंद कोसम्बी कृत 'भगवान् बुद्ध' का हिन्दी अनुवाद।

(अर्थ—वक्कुष्मन्त ने प्रव्रज्या क्यों ली और उसे वह किस विचार से प्रिय लगी यह बतलाकर उसकी प्रव्रज्या का मैं वर्णन करता हूँ। (२) गृहस्थाश्रम तो अड़चनों और कूड़े-कचरे की जगह है तथा प्रव्रज्या खुली हवा है यह जानकर वह परिव्राजक बन गया।)

प्रो० धम्मानन्द कोसम्बी की ही मान्यता का समर्थन करते हुए डा० आम्बेडकर नें सिद्धार्थ की प्रव्रज्या या अभिनिष्क्रमण का जो मन-मोहक रूपक चित्रित किया है, हम नहीं जानते कि यह भी यथार्थ इतिहास के कितना समीप वा दूर है ? किन्तु हम इतना जरूर अनुभव करते हैं कि त्रिपिटक में उनके प्रव्रजित होने के कारणों की ओर जो भी छुट-पुट संकेत हैं वह 'बूढ़े-रोगी-मृत-साधु' कथानक की अपेक्षा इस 'एक दूसरे से विरोध करके छटपटाने वाली प्रजा को देखकर' कथानक से मेल खाते हैं। इस प्रकार इसकी कम सम्भावना नहीं है कि सिद्धार्थ कुमार के अभिनिष्क्रमण के मूल में इस 'छटपटाने वाली प्रजा' के दुःख के मूल कारण को पता लगाने की आकांक्षा ही प्रधान रही हो। क्या इसमें कुछ भी आश्चर्य हो सकता है कि लोग उसे यह कह कर याद करते रहे हों कि "यह उच्च कुलोत्पन्न था, श्रेष्ठ माता-पिता की सन्तान था, सम्पन्न था, तारुण्य के मध्य में था, सुन्दर शरीर और बुद्धि से युक्त था, सुख-भोग में पला था और वही अपने संबंधियों से इसलिये लड़ा कि पृथ्वी पर शान्ति बनी रहे और जनता का कल्याण हो।" (पृ० ३३) लोगों का कहना था कि यह "इसका स्वेच्छा से किया हुआ महान् त्याग है। यह बड़ी ही वीरता और साहस का कार्य है। संसार के इतिहास में इसकी उपमा नहीं। यह शाक्य-मुनि अथवा शाक्य-सिंह कहलाने का अधिकारी है।" (पृ० ३३)

जिस प्रकार जंजीर की एक कड़ी से दूसरी कड़ी जुड़ी रहती है उसी प्रकार भगवान् बुद्ध के इस गृह-त्याग के उद्देश्य और उसकी पूर्ति की पुण्य-गाथा का ही नाम 'भगवान् बुद्ध का धर्म' होना ही चाहिए। यह मान्य ही है कि भगवान् बुद्ध ने जनता के दुःख के कारणों की गहराई में जाकर उन कारणों को नष्ट करने का उपाय जान कर, जनता को उसकी जानकारी करा कर दुःख का मूलोच्छेद करने के उद्देश्य से ही गृह त्याग किया। अब यह दुःख दो तरह का हो सकता है—(१) सम्परायिक दुःख; (२) सांदिट्ठिक दुःख। (१) वह दुःख जो किसी को नरक या अपाय में जन्म ग्रहण करने पर भोगना पड़ता है तथा वह दुःख जो किसी को बार बार जन्म ग्रहण करने से भोगना पड़ता है तथा वह दुःख भी जो जन्म लेने मात्र का ही अवश्यम्भावी परिणाम है अर्थात् जो दुःख जन्म ग्रहण करनें का ही दूसरा पर्याय है। (२) वह दुःख जो राग, द्वेष तथा मोह के कारण उत्पन्न होता है और राग द्वेष तथा मोह का क्षय कर देने से यहीं इसी छः फुट के शरीर में ही जिसका अन्त किया जा सकता है।

बौद्ध वाङ्मय में दोनों प्रकार के दुःखों की चर्चा है। मान लेने की बात दूसरी है

किन्तु सम्प्रदायिक दुःखों की उलझन में उलझने के बाद आदमी को नरक के अस्तित्व को—भले ही वह सिद्ध हो चाहे असिद्ध हो—स्वीकार करना ही पड़ता है; मरणान्तर जन्म ग्रहण को–भले ही वह भी सिद्ध हो चाहे असिद्ध हो—स्वीकार करना ही पड़ता है तथा जीवन को ही स्वभाव से दुःख रूप मान लेना होता है। यह सभी मान्यतायें किसी के गले उतर सकती हैं और किसी के गले नहीं भी उतर सकती हैं। किन्तु सांदिट्ठिक दुःख का जो रूप है, उसकी जो अनुभूति है और उसके क्षय की भी जो पूरी सम्भावना है उसके लिए उक्त किन्हीं भी मान्यताओं का आश्रय लेने की अपेक्षा नहीं। भगवान् बुद्ध ने अपने धर्म को "सांदृष्टिक धर्म" ही कहा है। हमारा नित्य प्रति का धर्मानुस्मरण इसी प्रकार का है—

"स्वाक्खातो भगवता धम्मो **संदिट्ठिको**, अकालिको, एहि पस्सिको, ओपनयिको, पच्चत्तं वेदितब्बो विञ्ञूहिति"

(भिक्षुओ! यह धर्म अच्छी तरह समझा कर कहा गया है, यह **सांदृष्टिक** है, यह अकालिक है, इसके बारे में कहा जा सकता है कि आओ और स्वयं देख लो, यह ऊपर उठाने वाला है और हर विज्ञ (पुरुष) इसका स्वयं साक्षात् कर सकता है।)

हमारी दृष्टि में डा० आम्बेडकर के इस ग्रन्थ की यह बड़ी विशेषता है कि उन्होंने बौद्ध वाङमय में धर्म का जो सांदृष्टिक-अंश है उसी को अपने ग्रन्थ में प्रधानता दी है।

प्रत्येक धार्मिक सम्प्रदाय की साम्प्रदायिक शिक्षाओं की यही विशेषता है कि यदि कोई उन्हें सिद्ध नहीं कर सकता तो उन्हें कोई असिद्ध भी नहीं कर सकता। पक्षपाती एक तरह के तर्क देते रहते हैं, विरोधी दूसरी तरह के। न उनके तर्कों से कुछ सिद्ध होता है और न इनके तर्कों से कुछ खण्डित। लाभ इतना ही है कि जबान की लपालपी अथवा शास्त्र-चर्चा युग-युगान्त तक बनी रहती है।

हमें किसी की साम्प्रदायिक मान्यताओं का खण्डन करते फिरने की आवश्यकता नहीं, किन्तु यदि वे हमारे सांदृष्टिक धर्म-पालन के मार्ग में बाधा बन कर खड़ी होती है तो उन्हें भी कदाचित् आड़े हाथों लेना ही पड़ सकता है।

जिन्हें भारतीय विचार-धारा और यहां की साम्प्रदायिक मान्यताओं का उतना परिचय नहीं वे जहां भी **पुनर्जन्म**, **कर्म**, **मोक्ष** आदि भारतीय संस्कृति के सुपरिचित शब्दों को देखते हैं वहां उनके मनमाने अर्थ करना अपना जन्मसिद्ध अधिकार मानते हैं। यह स्वाभाविक भी है, क्योंकि सभी धार्मिक परम्पराओं में इन शब्दों का अपना अपना अर्थ-वैशेष्य सुरक्षित रहते हुए भी शब्द साम्य ही वह रज्जु है जो उन्हें एक-रूपता के सूत्र में बांधे हुए है। डा० आम्बेडकर ने अतपने इस ग्रन्थ के द्वारा **पुनर्जन्म**, **कर्म**, **मोक्ष** आदि सर्वजन परिचित शब्दों के बौद्ध अर्थों की विशेषता को प्रकट करने का प्रयास किया है। कोई उनके अर्थों से असहमति प्रकट कर सकता है, किन्तु

डा० आम्बेडकर का यह प्रयास हर तरह से श्लाघ्य माना जायगा ।

इतना तो हम भी कहना ही चाहेंगे कि यदि बौद्ध पुनर्जन्म तथा अबौद्ध पुनर्जन्म में कोई अन्तर नहीं, यदि बौद्ध कर्म तथा अबौद्ध कर्म में कोई अन्तर नहीं और यदि बौद्ध मोक्ष या निर्वाण तथा अबौद्ध मोक्ष में कोई अन्तर नहीं तो फिर बौद्ध-धर्म की अपनी कुछ भी विशेषता है ही नहीं । इन विषयों में शब्द-साम्य भले ही कितना ही हो, अर्थ-साम्य हो ही नहीं सकता। बौद्ध परम्परा सम्पूर्णतया अनात्मवादी है और अबौद्ध 'समय' प्राय: सभी आत्मवादी।

अनीश्वरवाद तथा अनात्मवाद बौद्ध-धर्म के दो ऐसे कुल्हाड़े हैं कि बिना उनकी सहायता के अबौद्ध मान्यताओं के झाड़-झंखाड़ को साफ किये, बौद्ध धर्म के भवन की आधार-शिला रखी ही नहीं जा सकती ।

यूं हम सभी मानते हैं कि आदमी सामाजिक प्राणी है और यह भी मानते हैं कि मनुष्येत्तर प्राणियों के भी अपने अपने समाज हैं, किन्तु पता नहीं जब हम किसी आदमी का उसके धार्मिक रूप में अध्ययन करना चाहते हैं तो उसे क्यों इतना एकाकी मान बैठते हैं ? हर आदमी में एक 'आत्मा' मान ली जाती है और सब आदमियों के ऊपर एक 'परमात्मा' मान लिया जाता है उस 'आत्मा' का उस 'परमात्मा' में लीन कर सकना जीवन का 'परं उद्देश्य' घोषित कर दिया जाता है। आदमी जितना ही 'परमात्मा' के समीप सरकता जाता है उतना ही अपने निकट सम्बन्धियों तक से दूर होता चला जाता है। ऐसा क्यों न हो, जब गुढ़ती के साथ ही यह शिक्षा दी जाती है—

> जाके हृदय न राम-बैदेही
> तजो ताहि कोटि बैरी सम यद्यपि परं सनेही
> तज्यो पिता प्रह्लाद, विभीषण बन्धु, भरत महतारी. . .

किन्तु भगवान् बुद्ध के धर्म की आधार-शिला आदमी आदमी का परस्पर का योग्य सम्बन्ध ही है ।

यह सचमुच खेद की बात है कि इस विषय में बौद्ध धर्म तक के बारे में लोगों के मन में सर्वथा गलत धारणायें घर किये हुए हैं । पहले तो केवल इसलिये कि बुद्ध ने जो कहा वह प्राय: 'भिक्षुओं' को ही सम्बोधित करके कहा, दूसरे शायद इसलिये भी कि संगीतिकारक भिक्षु ही थे और उन्होंने स्वभावत: उन्हीं बातों को अधिक महत्व दिया होगा जो उनसे संबंधित थीं, लोगों ने बुद्ध-धर्म को भिक्षुओं का ही धर्म समझ लिया ।

भिक्षुओं की संख्या कितनी भी अधिक रही हो । भगवान् बुद्ध के गृहस्थ उपासकों की संख्या उनसे अधिक ही रही होगी । इसलिये बौद्ध-धर्म जितना भिक्षुओं का धर्म था, उतना ही गृहस्थों का धर्म । फिर उन भिक्षुओं को चीवर, पिण्डपात, शयनासन

तथा रोगी होने पर दवाई आदि देने वाले गृहस्थ लोग ही थे। यह ठीक है कि भिक्षु गृहस्थों को शिक्षा देते थे, किन्तु भिक्षुओं को भिक्षा देने वाले तो गृहस्थ ही रहे होंगे। इसलिये बुद्ध-शासन जितनी मात्रा में भिक्षुओं पर निर्भर करता था उससे कम मात्रा में गृहस्थों पर नहीं।

डा० आम्बेडकर का यह कथन कि बौद्धों का एक पृथक् समाज न होना बौद्ध धर्म के भारत से लुप्त होने के कारणों में से एक कारण है (पृ० ३५६) किसी हद तक सचमुच विचारणीय है; किन्तु यह वर्तमान युग की ऐसी अवश्यकता नहीं दी है कि देश में जितने धर्म हों उतने ही पृथक् पृथक् समाज हों।

प्राचीन काल से बौद्ध-समाज की ये कुछ विशेषतायें रही हैं—

(१) बौद्ध समाज के सभी सदस्य परस्पर एक दूसरे को समान मानते रहे हैं।

(२) बौद्ध समाज के सभी सदस्यों को शिक्षा प्राप्त करने की समान स्वतन्त्रता रही है।

(३) बौद्ध समाज के सभी सदस्यों को कोई भी पेशा कर सकने की स्वतन्त्रता रही है।

(४) बौद्ध समाज की स्त्रियों को पुरुषों के समान ही अधिकार रहे हैं।

संक्षेप में कहना तो यही कह सकते हैं कि बौद्ध समाज वर्णाश्रम धर्मरूपी बेड़ियों से सर्वथा स्वतन्त्र रहा है।

डा० आम्बेडकर ने अपने इस ग्रन्थ में बौद्ध-धर्म के जनतांत्रिक रूप को स्पष्ट करने के लिये एक 'भिक्षु' और एक 'ब्राह्मण' के भेद को तथा एक भिक्षु' और एक 'उपासक' के भेद को जिस स्पष्टता के साथ दरसाया है, वह अन्यत्र दुर्लभ है। (देखो पृ० ३४४—३४६)।

प्रश्न है और महत्वपूर्ण प्रश्न है कि एक भिक्षु का जीवन-कार्य क्या है? क्या भिक्षु जीवन व्यक्तिगत साधना के लिये ही है अथवा उसे लोगों की सेवा तथा उनका मार्ग दर्शन भी करना ही है? उत्तर है—"ये दोनों ही उसके जीवन-कार्य हैं। बिना व्यक्तिगत साधना के वह नेतृत्व कर नहीं सकता। इसलिये उसे अपने में एक सम्पूर्ण सर्वश्रेष्ठ, धार्मिक और ज्ञान-सम्पन्न व्यक्ति बनना ही होगा। इसके लिये उसे व्यक्तिगत साधना करनी ही होगी। (पृ० ३४७)

"एक भिक्षु गृहत्याग करता है। वह संसार त्याग नहीं करता। वह अपने घर को इसलिये छोड़ता है ताकि उसे उन लोगों की सेवा करने का अवसर मिल सके जो अपने अपने घर में बुरी तरह आसक्त हैं और जो दुःख में पड़े हैं, जो चिन्ता में पड़े हैं, जिन्हें चैन नहीं है और जिन्हें सहायता की अपेक्षा है।" (पृ० ३४७)

यदि भिक्षुसंघ में ऐसे ही बहुसंख्यक भिक्षु नहीं होंगे तो यह कह सकना कठिन है कि तब भिक्षु-संघ की क्या सामाजिक उपयोगिता बनी रहेगी? और यदि सामाजिक

उपयोगिता बनी नहीं रहेगी तो यह भी कह सकना कठिन है कि स्वयं भी बना ही रहेगा या नहीं ?

इस पुस्तक का जिस रूप में संकलन किया गया है उससे पाठकों के मन में एक भ्रम भी हो सकता है। हमें यह स्पष्ट जान लेना चाहिये कि पुस्तक में जिन ऐतिहासिक घटनाओं का जिस क्रम से उल्लेख किया गया है, वही उनका पूर्वापर नहीं है। आरम्भिक अंश के बाद का संकलन तो एक प्रकार से ऐतिहासिक संकलन न होकर विषयवार संकलन ही है।

अब से इस ग्रन्थ का मूल अंग्रेजी प्रकाशित हुआ है, इसकी कुछ आलोचना भी पढ़ने-सुनने को मिली है। रंगून से प्रकाशित होने वाले Light of the Dhamma नामक पत्र में एक आस्ट्रेलियन सज्जन द्वारा की गई आलोचना देखने में आई और अंग्रेजी 'Mahabodhi' में एक अंग्रेज सज्जन द्वारा की गई आलोचना भी। इन आलोचनाओं को पढ़कर न्यूटन के बारे में सुनी या पढ़ी एक घटना याद आ गई। बड़े परिश्रम से उसने गणित का एक प्रश्न हल करके रखा था। पास बैठे पिल्ले ने स्याही की दवात लुढ़का दी। न्यूटन ने इतना ही कहा—"तू क्या जाने तूने कितनी बड़ी हानि की है !"

इस ग्रन्थ की जिस मानने योग्य कमी की ओर अनेक मित्रों ने ध्यान आकर्षित किया है वह यह है कि यदि मूल ग्रन्थ में उन सभी स्थलों के संकेत या प्रतीक भी दे दिये गये होते जिन से यह सारी सामग्री चयन की गई है तो यह अच्छा होता। जिन डा० आम्बेडकर ने अपने अन्य ग्रन्थों में अपने हर कथन के समर्थन में इतनी पाद-टिप्पणियां दी हैं उन्होंने अपने इस ग्रन्थ को किसी एक भी पादटिप्पणी या संकेत द्वारा बोझल नहीं बनाया। ऐसा स्पष्ट है कि उन्होंने यह जान-बूझकर ही किया है।

पाद टिप्पणियों का भी अपना मूल्य है किन्तु जिन पाठकों को ध्यान में रखकर यह पुस्तक लिखी गई है उनके लिये डा० आम्बेडकर का लेखन ही इतना बड़ा प्रमाण है कि फिर किसी अन्य प्रमाण की अपेक्षा रह ही नहीं जाती।

यदि तुलसीदास का 'रामचरितमानस' बिना किसी एक भी प्रमाण या पाद-टिप्पणी के उत्तर-भारत के घर घर में बांचा जा सकता है तो डा० आम्बेडकर द्वारा लिखित इस 'भगवान् बुद्ध और उनका धर्म' को भी कौन भारतीय-बौद्धों का एक सम्मानित ग्रन्थ होने से रोक सकता है ?

तो भी अधिक जिज्ञासु पाठकों के लिये ग्रन्थ की उपादेयता बढ़ाने की दृष्टि से अनुवादक ने अपने इस अनुवाद में बौद्ध वाङमय के उन सब सूत्रों के प्रतीक दे दिये हैं जहां जहां से डा० आम्बेडकर ने स्पष्ट ही अपनी सामग्री जुटाई है।

पुस्तक को सुपाठ्य बनाये के लिये उन्होंने 'मक्खी पर मक्खी मार' अनुवादों को नहीं अपनाया है। ऐसा करते तो पुस्तक की भाषा कभी भी उतनी प्राञ्जल और सजीव हो ही न पाती, जितनी वह इस समय बन पड़ी है।

कहीं कहीं उन्होंने विषय को स्पष्ट करने के लिये अपनी ओर से भी कोई बात जोड़ दी है, किन्तु कहीं एक भी जगह ऐसी बात नहीं जहां धर्म का अपघात हुआ हो।

ऐसे स्थलों की भी कमी नहीं जहां डा० आम्बेडकर ने अपना स्वतन्त्र मत व्यक्त किया है। वे सभी कथन मान्य हों या न हों, किन्तु एक भी ऐसा नहीं जो गम्भीरतापूर्वक विचार करने योग्य न हो।

अपने लाखों अनुयायियों सहित बोधिसत्व-चरित डा० भीमराव आम्बेडकर ने जब नागपुर में धर्म-दीक्षा ग्रहण की थी तो महापण्डित राहुल सांकृत्यायन ने कहा था कि आम्बेडकर ने भारत में नये सिरे से बौद्ध धर्म का एक ऐसा खम्भा गाड़ दिया है कि जैसे कोई नहीं हिला सकता।

बौद्ध-धर्म और बौद्धसमाज के पक्ष में जितना महान् कार्य नागपुर की वह दीक्षा थी, उतना ही बल्कि उससे भी अधिक महत्वपूर्ण कार्य डा० भीमराव की पुण्य-लेखनी ने इस ग्रन्थ-रत्न की रचना करके किया है।

कोई भी ग्रन्थ अपनी पृष्ठसंख्या से बड़ा या छोटा नहीं माना जा सकता। प्रज्ञा के अनुवीक्षण यन्त्र से देखने पर और जन-हित के माप दण्ड से मापने पर जो ग्रन्थ जितना ही खरा उतरे, वह उतना ही महान् या छोटा-बड़ा होता है।

इस ग्रन्थ की मूल अंग्रेजी प्रति मुझे People's Education Society के वर्तमान अध्यक्ष की ही कृपा से बम्बई से थाईलैण्ड जाते समय बम्बई स्टेशन पर ही प्राप्त हो गई थी। मैंने रास्ते में ही उसे अधिकांश पढ़ डाला और कलकत्ते पहुंचते पहुंचते अनुवाद आरम्भ कर दिया।

विश्व बौद्ध सम्मेलन के उत्सव के अनन्तर मैं थाईलैण्ड में दो महीने तक इस ग्रन्थ का अनुवाद समाप्त कर डालने की कामना से ही रुका रहा। वट महाधातु, बंकाक के उन सब स्नेही भिक्षुओं तथा सद्गृहस्थों का कृतज्ञ हूँ जिन्होंने बंकाक में रहते समय मेरे निवास तथा भोजन आदि की समुचित व्यवस्था कर इस ग्रन्थ के अनुवाद कार्य में हर तरह से सहायता पहुंचाई।

थाईलैण्ड से ही मेरे बर्मा, जापान और फिर सिंहलद्वीप चले आने के कारण ग्रन्थ का मुद्रण तथा प्रकाशन कुछ विलम्ब से ही हो रहा है।

इसकी प्रेस-कापी की तैयारी के समय भिक्षु सुमेध, भिक्षु प्रज्ञानंद तथा भिक्षु मेधंकर की भी अनल्प सहायता रही। यूं अपनों को धन्यवाद देना न जाने कैसा लगता है!

People's Education Society का मैं विशेष आभारी हूं कि उसने मूल अंग्रेजी ग्रन्थ की तरह उसके हिन्दी अनुवाद को प्रकाशित करने की उदारता तथा सदाशयता का परिचय दिया।

विद्यालंकार विश्वविद्यालय, कैलनिय

आनंद कौसल्यायन

# डॉ. भीमराव रामजी आंबेडकर



जन्म
१४ एप्रिल १८९१

महापरिनिर्वाण
६ डिसेंबर १९५६

धम्मदीक्षा
अशोक विजयादशमी
१४ ऑक्टोबर १९५६

# परिचय

भारतीय जनता के एक वर्ग की बौद्ध-धर्म में दिलचस्पी बढ़ती चली जा रही है— इसके लक्षण स्पष्ट दृष्टिगोचर हो रहे हैं। इसके साथ साथ एक और स्वाभाविक मांग भी उत्तरोत्तर बढ़ती जा रही है और वह है भगवान् बुद्ध के चरित्र और उनकी शिक्षाओं के सम्बन्ध में एक स्पष्ट तथा संगत ग्रन्थ की।

किसी भी अबौद्ध के लिये यह कार्य अत्यन्त कठिन है कि वह भगवान् बुद्ध के चरित्र और उनकी शिक्षाओं को एक ऐसे रूप में पेश कर सके कि उनमें सम्पूर्णता के साथ साथ कुछ भी असंगति न रहे। जब हम दीघनिकाय आदि पालि ग्रन्थों के आधार पर भगवान् बुद्ध का जीवन-चरित्र लिखने का प्रयास करते हैं तो हमें यह कार्य सहज प्रतीत नहीं होता, और उनकी शिक्षाओं की सुसंगत अभिव्यक्ति तो और भी कठिन हो जाती है। यथार्थ बात है और ऐसा कहने में कुछ भी अतिशयोक्ति नहीं कि संसार में जितने भी धर्मों के संस्थापक हुए हैं, उनमें भगवान् बुद्ध की चर्या का लेखा-जोखा हमारे सामने कई ऐसी समस्यायें पैदा करता है जिनका निराकरण यदि असम्भव नहीं तो अत्यन्त कठिन अवश्य है। क्या यह आवश्यक नहीं कि इन समस्याओं का निराकरण किया जाय और बौद्ध-धर्म के समझने-समझाने के मार्ग को निष्कण्टक किया जाय? क्या अब वह समय नहीं आ गया है कि बौद्धजन उन समस्याओं को लें, उन पर खुला विचार-विमर्श करें और उन पर जितना भी प्रकाश डाला जा सके डालने का प्रयास करें?

इन समस्याओं की ही चर्चा को उत्तेजित करने के लिये मैं उन (में से कुछ) का यहां उल्लेख कर रहा हूँ।

पहली समस्या भगवान् बुद्ध के जीवन की प्रधान घटना प्रव्रज्या के ही सम्बन्ध में है। बुद्ध ने प्रव्रज्या क्यों ग्रहण की? परम्परागत उत्तर है कि उन्होंने प्रव्रज्या इसलिये ग्रहण की क्योंकि उन्होंने एक वृद्ध पुरुष, एक रोगी व्यक्ति तथा एक मुर्दे की लाश को देखा था। स्पष्ट ही यह उत्तर गले के नीचे उतरने वाला नहीं। जिस समय सिद्धार्थ (बुद्ध) ने प्रव्रज्या ग्रहण की थी उस समय उनकी आयु २९ वर्ष की थी। यदि सिद्धार्थ ने इन्हीं तीन दृश्यों को देखकर प्रव्रज्या ग्रहण की तो यह कैसे हो सकता है कि २९ वर्ष की आयु तक सिद्धार्थ ने कभी किसी बूढ़े, रोगी तथा मृत व्यक्ति को देखा ही न हो? यह जीवन की ऐसी घटनायें हैं जो रोज ही सैकड़ों हजारों घटती रहती हैं और सिद्धार्थ ने २९ वर्ष की आयु होने से पहले भी इन्हें देखा ही होगा।

इस परम्परागत मान्यता को स्वीकार करना असम्भव है कि २९ वर्ष की आयु होने तक सिद्धार्थ ने एक बूढ़े, रोगी और मृत व्यक्ति को देखा ही नहीं था और २९ वर्ष की आयु होने पर ही प्रथम बार देखा। यह व्याख्या तर्क की कसौटी पर कसने पर खरी उतरती प्रतीत नहीं होती। तब प्रश्न पैदा होता है कि यदि यह व्याख्या ठीक नहीं तो फिर इस प्रश्न का यथार्थ उत्तर क्या है ?

दूसरी समस्या चारों आर्य-सत्यों से ही उत्पन्न होती है। प्रथम सत्य है दुःख आर्य सत्य ? तो क्या मैं चारों सत्य भगवान् बुद्ध की मूल शिक्षाओं में समाविष्ट होते हैं ? जीवन स्वभावतः दुःख है, यह सिद्धान्त जैसे बुद्ध-धर्म की जड़ पर ही कुठाराघात करता प्रतीत होता है। यदि जीवन ही दुःख है, मरण भी दुःख है, पुनरुत्पत्ति भी दुःख है, तब तो सभी कुछ समाप्त है। न धर्म ही किसी आदमी को इस संसार में सुखी बना सकता है और न दर्शन ही। यदि दुःख से मुक्ति ही नहीं है तो फिर धर्म भी क्या कर सकता है और बुद्ध भी किसी आदमी को दुःख से मुक्ति दिलाने के लिये क्या कर सकता है क्योंकि जन्म ही स्वभावतः दुःखमय है। यह चारों आर्य-सत्य—जिनमें प्रथम आर्य-सत्य ही दुःख-सत्य है—अबौद्धों द्वारा बौद्ध-धर्म ग्रहण किये जाने के मार्ग में बड़ी बाधा है। ये उनके गले आसानी से नहीं उतरते। ऐसा लगता है कि ये सत्य मनुष्य को निराशावाद के गढ़े में ढकेल देते हैं। ये 'सत्य' भगवान् बुद्ध के धर्म को एक निराशावादी धर्म के रूप में उपस्थित करते हैं। प्रश्न पूछा जा सकता है कि क्या ये चारों आर्य-सत्य भगवान् बुद्ध की मूल-शिक्षायें ही हैं अथवा ये बाद का भिक्षुओं द्वारा किया गया प्रक्षिप्तांश है ?

एक तीसरी समस्या आत्मा, कर्म तथा पुनर्जन्म के सिद्धान्त को लेकर है। भगवान् बुद्ध ने 'आत्मा' के अस्तित्व से इनकार किया। लेकिन साथ ही कहा जाता है कि उन्होंने 'कर्म' तथा 'पुनर्जन्म' के सिद्धान्त का भी समर्थन किया है। प्रश्न पैदा हो सकता है, 'आत्मा' ही नहीं तो कर्म कैसा ? 'आत्मा' ही नहीं तो पुनर्जन्म कैसा ? ये सचमुच टेढ़े प्रश्न हैं। भगवान् बुद्ध ने 'कर्म' तथा 'पुनर्जन्म' शब्दों का प्रयोग किन विशिष्ट अर्थों में किया है? क्या भगवान् बुद्ध ने इन शब्दों का किन्हीं ऐसे विशिष्ट अर्थों में प्रयोग किया, जो अर्थ उन अर्थों से सर्वथा भिन्न थे, जिन अर्थों में भगवान् बुद्ध के समकालीन ब्राह्मण इन शब्दों का प्रयोग करते थे ? यदि हां, तो वह अर्थ-भेद क्या था ? अथवा उन्होंने उन्हीं अर्थों में इन शब्दों का प्रयोग किया जिन अर्थों में ब्राह्मणजन इनका प्रयोग करते थे ? यदि हां तो क्या 'आत्मा' के अस्तित्व के अस्वीकार करने तथा 'कर्म' और 'पुनर्जन्म' के सिद्धान्त को मान्य करने में भयानक असंगति नहीं है ?

एक चौथी समस्या भिक्षु को ही लेकर है। भगवान् बुद्ध ने किस उद्देश्य से भिक्षु-संघ की स्थापना की ? क्या उनका उद्देश्य एक (समाज-निरपेक्ष) आदर्श मनुष्य का निर्माण मात्र था ? अथवा उनका उद्देश्य आदर्श समाज-सेवकों की रचना था

जो जन सहायक के मित्र, मार्ग-दर्शक तथा दार्शनिक एक साथ हों। यह एक अत्यन्त महत्व का प्रश्न है। इस पर बौद्ध-धर्म का भविष्य तक निर्भर करता है। यदि भिक्षु एक "सम्पूर्ण मनुष्य" मात्र बना रहेगा तो उसका धर्मप्रचार-कार्य में कोई उपयोग नहीं, क्योंकि वह एक "सम्पूर्ण मनुष्य" होने के बावजूद एक "स्वार्थी" आदमी ही बना रहेगा। दूसरी ओर, यदि वह समाज-सेवक भी है तो उससे बौद्ध-धर्म भी कुछ आशा रख सकता है। इस प्रश्न पर गम्भीरतापूर्वक विचार किया ही जाना चाहिये; सैद्धान्तिक संगति बैठाने के लिये ही नहीं, भावी बौद्ध-धर्म के हिताहित की दृष्टि से भी।

मैं समझता हूँ कि मेरे द्वारा उठाये गये ये प्रश्न (जिन का उत्तर आप इस पुस्तक में पायेंगे—अनु.) पाठकों को कुछ सोचने-विचारने पर मजबूर करेंगे और वे भी यथासमय अपना मत व्यक्त करेंगे ही।

# विषय-सूचि

## प्रथम काण्ड

# सिद्धार्थ गौतम—बोधिसत्व किस प्रकार बुद्ध बने ?

## पहला भाग

### जन्म से प्रव्रज्या

## दूसरा भाग

### सदा के लिये अभिनिष्क्रमण



## तीसरा भाग

### नये प्रकार की खोज में



## चौथा भाग

### ज्ञान-लाभ और नवीन-मार्ग का दर्शन



## पाँचवाँ भाग

### बुद्ध और उनके पूर्वज

## छठा भाग

### बुद्ध तथा उनके समकालीन



## सातवाँ भाग

### समानता तथा विषमता

## द्वितीय काण्ड

## धर्म दीक्षाओं का आन्दोलन

### पहला भाग

### बुद्ध और उनका विषाद योग



### दूसरा भाग

### परिव्राजकों की दीक्षा



### तीसरा भाग

### कुलीनों तथा धार्मिकों की धर्म-दीक्षा

## चौथा भाग

### जन्म-भूमि का आवाहन



## पाँचवाँ भाग

### धर्म-दीक्षा का पुनरारम्भ



## छठा भाग

### निम्नस्तर के लोगों की धर्म-दीक्षा



## सातवाँ भाग

### स्त्रियों की धर्म-दीक्षा

## आठवाँ भाग

### पतितों तथा अपराधियों की धर्म-दीक्षा

# तृतीय काण्ड

## बुद्ध ने क्या सिखाया

### पहला भाग

### 'धर्म' में भगवान बुद्ध का अपना स्थान



### दूसरा भाग

### भगवान् बुद्ध के धर्म के बारे में विविध मत



### तीसरा भाग

### धर्म क्या है !

## चौथा भाग

## अ-धर्म क्या है ?



## पाँचवाँ भाग

## सद्धर्म क्या है ?

### (क) सद्धर्म के कार्य्य



### (ख) धर्म तभी सद्धर्म कहला सकता है, जब वह प्रज्ञा को वृद्धि करे



### (ग) धर्म तो तभी सद्धर्म कहला सकता है, जब वह मैत्री की वृद्धि करे

धर्म तभी सद्धर्म कहला सकता है, जब वह तमाम सामाजिक भेद-भावों को मिटा दे

## चतुर्थ काण्ड

## मज़हब और धर्म

### पहला भाग

### मज़हब और धर्म



### दूसरा भाग

### किस प्रकार शाब्दिक समानता तात्विक भेद को छिपाये रखती है

#### पुनर्जन्म



#### कर्म

## अहिंसा



## संसरण



# तीसरा भाग

## बौद्ध जीवन-मार्ग



# चौथा भाग

## बुद्ध-प्रवचन

### गृहस्थों के लिये प्रवचन

सुचरित्र बने रहने के लिये प्रवचन



सदाचरण सम्बन्धी प्रवचन



निर्वाण-सम्बन्धी प्रवचन



सद्धर्म सम्बन्धी प्रवचन



सामाजिक-राजनीतिक प्रश्नों पर प्रवचन

## पञ्चम काण्ड

## संघ

### पहला भाग

### संघ



### दूसरा भाग

### भिक्षु भगवान् बुद्ध की कल्पना



### तीसरा भाग

### भिक्षु के कर्तव्य

## चौथा भाग

### भिक्षु और गृहस्थ



## पाँचवाँ भाग

### गृहस्थों के जीवन-नियम (विनय)

## षष्ठ काण्ड

# भगवान् बुद्ध और उनके समकालीन

## पहला भाग

## उनके समर्थक



## दूसरा भाग

## भगवान् बुद्ध के विरोधी



## तीसरा भाग

## उनके धर्म के आलोचक

## चौथा भाग

## समर्थक और प्रशंसक

## सप्तम काण्ड

## महान परिव्राजक की अन्तिम चारिका

### पहला भाग

### निकटस्थ जनों से भेंट



### दूसरा भाग

### वैशाली से विदाई



### तीसरा भाग

### महा-परिनिर्वाण

## अष्टम काण्ड

## महामानव सिद्धार्थ गौतम

### पहला भाग

### महामानव सिद्धार्थ गौतम



### दूसरा भाग

### उसकी मानवता



### तीसरा भाग

### उन्हें क्या नापसन्द था और क्या पसन्द !



### समाप्ति



नमो तस्स भगवतो अरहतो सम्मासम्बुध्दस्स

1

# प्रथम काण्ड

## सिद्धार्थ गौतम—बोधिसत्व किस प्रकार बुद्ध बने ?

| | | |
|---|---|---|
| पहला भाग | – | जन्म से प्रव्रज्या |
| दूसरा भाग | – | सदा के लिये अभिनिष्क्रमण |
| तीसरा भाग | – | नये प्रकाश की खोज |
| चौथा भाग | – | बुद्धत्व तथा नया-मार्ग |
| पाँचवा भाग | – | बुद्ध तथा उनके पूर्वज |
| छठा भाग | – | बुद्ध तथा उनके समकालीन |
| सातवां भाग | – | समानता तथा विषमता । |

नमो तस्स भगवतो अरहतो सम्मासम्बुद्धस्स

## प्रथम भाग

# भगवान बुद्ध और उनका धर्म

## १. कुल

१. ईसा पूर्व छठी शताब्दी में उत्तर भारत सर्व-प्रभुत्व सम्पन्न एक राज्य न था।

२. देश अनेक छोटे बड़े राज्यों में बँटा हुआ था। इनमें से किसी-किसी राज्य पर एक राजा का अधिकार था, किसी-किसी पर किसी एक राजा का अधिकार न था।

३. जो राज्य किसी एक राजा के अधीन थे उनकी संख्या सोलह थी। उनके नाम थे अंग, मगध, काशी, कोसल, वज्जि (वृज्जि), मल्ल, चेदि, वत्स, कुरु, पञ्चाल, मत्स्य, सौरसेन, अश्मक, अवन्ति, गन्धार तथा कम्बोज।[1]

४. जिन राज्यों में किसी एक 'राजा' का आधिपत्य न था, वे थे कपिलवस्तु के शाक्य, पावा तथा कुसीनारा के मल्ल, वैशाली के लिच्छवि, मिथिला के विदेह, रामगाम के कोलिय, अल्लकप्प के बुलि, केसपुत्त के कालाम, कलिंग, पिप्पलवन के मौर्य, तथा भग्ग (भर्ग) जिनकी राजधानी सिंसुमारगिरि थी।

५. जिन राज्यों पर किसी एक 'राजा' का अधिकार था वे जनपद कहलाते थे और जिन राज्यों पर किसी एक 'राजा' का अधिकार न था वे 'संघ' या 'गण' कहलाते थे।

६. कपिलवस्तु के शाक्यों की शासन-पद्धति के बारे में हमें विशेष जानकारी नहीं है। हम नहीं जानते कि वहाँ प्रजातन्त्र था अथवा कुछ लोगों का शासन था।

७. इतनी बात हम निश्चयपूर्वक कह सकते हैं कि शाक्यों के जनतन्त्र में कई राज-परिवार थे और वे एक दूसरे के बाद क्रमशः शासन करते थे।

८. राज-परिवार का मुखिया राजा कहलाता था।

९. सिद्धार्थ गौतम के जन्म के समय शुद्धोदन की 'राजा' बनने की बारी थी।

१०. शाक्य राज्य भारत के उत्तर-पूर्व कोने में था। यह एक स्वतन्त्र राज्य

था। लेकिन आगे चलकर कोशल-नरेश ने इसे अपने शासन-क्षेत्र में शामिल कर लिया था।

११. इस 'अधिराजिक-प्रभाव-क्षेत्र' में रहने का परिणाम यह था कि कोशल-नरेश की स्वीकृति के बिना शाक्य-राज्य स्वतन्त्र रीति से अपने कुछ राजकीय अधिकारों का उपयोग न कर सकता था।

१२. उस समय के राज्यों में कोशल एक शक्तिशाली राज्य था। मगध-राज्य भी ऐसा ही था। कोशल-नरेश प्रसेनजित् और मगध-नरेश बिम्बिसार सिद्धार्थ गौतम के समकालीन थे।

## २. पूर्वज

१. शाक्यों की राजधानी का नाम कपिलवस्तु था। हो सकता है कि इस नगर का यह नाम महान बुद्धिवादी मुनि कपिल के ही नाम पर पड़ा हो।

२. कपिलवस्तु में जयसेन नाम का एक शाक्य रहता था। सिंह-हनु उसका पुत्र था। सिंह-हनु का विवाह हुआ था कच्चाना से। उसके पांच पुत्र थे। शुद्धोदन, धौतोदन, शुक्लोदन, शाक्योदन तथा अमितोदन[१]। पांच पुत्रों के अतिरिक्त सिंह-हनु की दो लड़कियां थीं—अमिता तथा प्रमिता।

३. परिवार का गोत्र आदित्य था।

४. शुद्धोदन का विवाह महामाया से हुआ था। उसके पिता का नाम अञ्जन था और मां का सुलक्षणा। अञ्जन कोलिय था और देवदह नाम की बस्ती में रहता था।

५. शुद्धोदन बड़ा योद्धा था। जब शुद्धोदन ने अपनी वीरता का परिचय दिया तो उसे एक और विवाह करने की भी अनुमति मिल गई। उसने महाप्रजापति को चुना। महाप्रजापति महामाया की बड़ी बहन थी।

६. शुद्धोदन बड़ा धनी आदमी था। उसके पास बहुत बड़े-बड़े खेत थे और नौकर-चाकर भी अनगिनत थे। कहा जाता है कि अपने खेतों को जोतने के लिये उसे एक हजार हल चलवाने पड़ते थे।

७. वह बड़े अमन-चैन की जिन्दगी बसर करता था। उसके कई महल थे।

## ३. जन्म

१. सिद्धार्थ गौतम ने शुद्धोदन के घर में जन्म ग्रहण किया था। उनके जन्म की कथा इस प्रकार है।

२. शाक्य-राज्य के लोग असाढ़ के महीने में एक महोत्सव मनाया करते थे। इस उत्सव में क्या राजा, क्या प्रजा सभी सम्मिलित होते थे।

३. सामान्यरूप से यह महोत्सव सात दिन तक मनाया जाता था।

४. एक बार महामाया ने इस उत्सव को बड़े ही आमोद-प्रमोद के साथ, बड़ी ही शान-शौकत के साथ, फूलों के साथ और सुगन्धियों के साथ मनाने का निश्चय किया। हां उसमें सुरामेरय आदि नशीली वस्तुओं का सर्वथा परित्याग था।

५. सातवें दिन वह प्रातःकाल उठी। सुगन्धित जल से स्नान किया। चार लाख कार्षापणों का दान दिया। अच्छे से अच्छे गहने-कपड़े पहने। अच्छे से अच्छे खाने खाये। व्रत रखे। तदनन्तर वह खूब सजे-सजाये शयनागार में सोने के लिये चली गई।

६. उस रात शुद्धोदन और महामाया निकट हुए और महामाया ने गर्भ धारण किया। राजकीय शय्या पर पड़े पड़े उसे नींद आ गई। निद्रा-ग्रस्त महामाया ने एक स्वप्न देखा।

७. उसे दिखाई दिया कि चतुर्दिक महाराजिक देवता उसकी शय्या को उठा ले गये हैं और उन्होंने उसे हिमवन्त प्रदेश में एक शाल-वृक्ष के नीचे रख दिया है। वे देवता पास खड़े हैं।

८. तब चतुर्दिक महाराजिक देवताओं की देवियां वहां आईं और उसे उठाकर मानसरोवर ले गईं।

९. उन्होंने उसे स्नान कराया, स्वच्छ वस्त्र पहनाये, सुगन्धियों का लेप किया और फूलों से ऐसा और इतना सजाया कि वह किसी दिव्यात्मा का स्वागत कर सके।

१०. तब सुमेध नाम का एक बोधिसत्व उसके पास आया और उसने प्रश्न किया, "मैंने अपना अन्तिम जन्म पृथ्वी पर धारण करने का निश्चय किया है, क्या तुम मेरी माता बनना स्वीकार करोगी?" उसका उत्तर था—"बड़ी प्रसन्नता से।" उसी समय महामाया देवी की आंख खुल गई।

११. दूसरे दिन महामाया ने शुद्धोदन से अपने स्वप्न की चर्चा की। इस स्वप्न की व्याख्या करने में असमर्थ राजा ने स्वप्न-विद्या में प्रसिद्ध आठ ब्राह्मणों को बुला भेजा।

१२. उनके नाम थे राम, ध्वज, लक्ष्मण, मन्त्री, कोडञ्ज, भोज, सुयाम और सुदत्त। राजा ने उनके योग्य स्वागत की तैयारी की।

१३. उसने जमीन पर पुष्पवर्षा कराई और उनके लिये सम्मानित आसन बिछवाये।

१४. उसने ब्राह्मणों के पात्र चांदी-सोने से भर दिये और उन्हें घी, मधु, शक्कर, बढ़िया चावल तथा दूध से पके पकवानों से संतर्पित किया।

१५. जब ब्राह्मण खा-पीकर प्रसन्न हो गये, शुद्धोदन ने उन्हें महामाया का स्वप्न कह सुनाया और पूछा—"मुझे इसका अर्थ बताओ।"

१६. ब्राह्मणों का उत्तर था, "महाराज ! निश्चिन्त रहें । आपके यहाँ एक पुत्र होगा । यदि वह घर में रहेगा तो वह चक्रवर्ती राजा होगा; यदि गृह-त्याग कर संन्यासी होगा तो वह बुद्ध बनेगा—संसार के अन्धकार का नाश करने वाला ।"

१७. पात्र में तेल धारण किये रहने की तरह महामाया बोधिसत्व को दस महीने तक अपने गर्भ में धारण किये रही । समय समीप आया जान उसने अपने मायके जाने की इच्छा प्रकट की । अपने पति को सम्बोधित करके उसने कहा—"मैं अपने मायके देवदह जाना चाहती हूँ ।"

१८. शुद्धोदन का उत्तर था—"तुम जानती हो कि तुम्हारी इच्छा की पूर्ति होगी ।" कहारों के कन्धों पर ढोई जाने वाली सुनहरी पालकी में बिठवा कर अनेक सेवक-सेविकाओं के साथ शुद्धोदन ने महामाया को उसके मायके भिजवा दिया ।

१९. देवदह के मार्ग में महामाया को शाल-वृक्षों के एक उद्यान-वन में से गुजरना था, जिसके कुछ वृक्ष पुष्पित थे कुछ अपुष्पित । यह लुम्बिनी-वन कहलाता था ।

२०. जिस समय पालकी लुम्बिनी-वन में से गुजर रही थी, सारा लुम्बिनी-वन दिव्य चित्र-लता की तरह अथवा किसी प्रतापी राजा के सुसज्जित बाजार जैसा प्रतीत होता था ।

२१. जड़ से वृक्षों की शाखाओं के छोर तक पेड़ फलों और फूलों से लदे थे । नाना रंग के भ्रमर-गण गुञ्जार कर रहे थे । पक्षी चहचहा रहे थे ।

२२. यह मनोरम दृश्य देखकर महामाया के मन में इच्छा उत्पन्न हुई कि वह कुछ समय वहाँ रहे और क्रीड़ा करे । उसने पालकी ढोने वालों को आज्ञा दी कि वह उसकी पालकी को शाल-उद्यान में ले चलें और वहाँ प्रतीक्षा करें ।

२३. महामाया पालकी से उतरी और एक सुन्दर शाल-वृक्ष की ओर बढ़ी । मन्द पवन बह रहा था, जिससे वृक्ष की शाखायें ऊपर-नीचे हिल डोल रही थीं । महामाया ने उनमें से एक को पकड़ना चाहा ।

२४. भाग्यवश एक शाखा काफी नीचे झुक गई । महामाया ने पंजों के बल खड़ी होकर उसे पकड़ लिया । तुरन्त शाखा ऊपर की ओर उठी और उसका हलका सा झटका लगने से महामाया को प्रसव-वेदना आरम्भ हुई । उस शाल-वृक्ष की शाखा पकड़े, खड़े ही खड़े महामाया ने एक पुत्र को जन्म दिया[३] ।

२५. ५६३ ई. पू. में वैशाख पूर्णिमा के दिन बालक ने जन्म ग्रहण किया ।

२६. शुद्धोदन और महामाया का विवाह हुए बहुत समय बीत गया था । लेकिन उन्हें कोई सन्तान न हुई थी । आखिर जब पुत्र-लाभ हुआ तो न केवल शुद्धोदन और उसके परिवार द्वारा बल्कि सभी शाक्यों द्वारा पुत्र जन्मोत्सव बड़ी

ही शान-बान और बड़े ही ठाट-बाट के साथ अत्यन्त प्रसन्नतापूर्वक मनाया गया।

२७. बालक के जन्म के समय अपनी बारी से, शुद्धोदन पर कपिलवस्तु का शासन करने की जिम्मेदारी थी। वह 'राजा' कहलाया, और इसीलिये स्वाभाविक तौर पर बालक भी राजकुमार।

## ४. असित का आगमन

१. जिस समय बालक का जन्म हुआ, उस समय हिमालय में असित नाम के एक बड़े ऋषि रहते थे।

२. असित ने सुना कि आकाश-स्थित देवता "बुद्ध" शब्द की घोषणा कर रहे हैं। उसने देखा कि वह अपने वस्त्रों को ऊपर उछाल-उछाल प्रसन्नता के मारे इधर-उधर घूम रहे हैं। वह सोचने लगा कि मैं वहाँ क्यों न जाऊँ, जहाँ 'बुद्ध' ने जन्म ग्रहण किया है।

३. जब असित ऋषि ने समस्त जम्बुद्वीप पर अपनी दिव्यदृष्टि डाली, तो देखा कि शुद्धोदन के घर में एक दिव्य बालक ने जन्म ग्रहण किया है और देवताओं की भी इतनी अधिक प्रसन्नता का यही कारण है।

४. इसलिये वह महान ऋषि असित अपने भानजे नाळक के साथ राजा शुद्धोदन के घर आये और उसके महल के द्वार पर खड़े हुए।

५. अब असित ऋषि ने देखा कि शुद्धोदन के द्वार पर लाखों आदमियों की भीड़ एकत्रित है। वह द्वारपाल के पास गये और कहा—"अरे! जाकर राजा से कहो कि दरवाज़े पर एक ऋषि खड़े हैं।"

६. द्वारपाल राजा के पास गया और हाथ जोड़कर विनती की—"राजन्! द्वार पर एक वृद्ध ऋषि पधारे हैं और आप से भेंट करना चाहते हैं।"

७. राजा ने असित ऋषि के बैठने के लिये आसन की व्यवस्था की और द्वारपाल को कहा—"ऋषि को आने दो।" महल के बाहर आकर द्वारपाल ने असित से कहा—"कृपया भीतर पधारें।"

८. असित ऋषि राजा के सामने उपस्थित हुए और उसे खड़े-खड़े आशीर्वाद दिया—"राजन्! आपकी जय हो। राजन्! आपकी जय हो। आप चिरकाल तक जियें और अपने राज्य पर धर्मानुसार शासन करें।"

९. तब शुद्धोदन ने असित ऋषि को साष्टांग दण्डवत् किया और उन्हें बैठने के लिये आसन दिया। जब उसने देखा कि असित ऋषि सुखपूर्वक आसीन हैं तो शुद्धोदन ने कहा—"ऋषिवर! मुझे स्मरण नहीं है कि इसके पूर्व आपके दर्शन हुए हों। आपके यहाँ आगमन का क्या उद्देश्य है? आपके यहाँ पधारने का क्या कारण है?"

१०. तब असित ऋषि ने राजा शुद्धोदन से कहा, "राजन् ! तुम्हें पुत्र-लाभ हुआ है। मैं उसे देखने के लिये आया हूँ।"

११. शुद्धोदन बोला, "ऋषिवर ! बालक सोया है। क्या आप थोड़ी देर प्रतीक्षा करने की कृपा करेंगे ?" ऋषि का उत्तर था, "राजन् ! इस तरह की दिव्य विभूतियाँ देर तक सोती नहीं रहतीं। वे स्वभाव से ही जागरूक होती हैं।"

१२. तब बालक ने ऋषि पर अनुकम्पा करके अपने जागते रहने का संकेत किया।

१३. यह देख कि बालक जाग उठा है, शुद्धोदन ने उसे दृढ़तापूर्वक दोनों हाथों में लिया और असित ऋषि के सामने ले आया।

१४. असित ने देखा कि बालक बत्तीस महापुरुष-लक्षणों तथा अस्सी अनु-व्यञ्जनों से युक्त है। उसने देखा कि उसका शरीर शुक्र और ब्रह्मा के शरीर से भी अधिक दीप्त है और उसका तेजोमण्डल उनके तेजोमण्डल से लाख गुणा अधिक प्रदीप्त है। उसके मुंह से तुरन्त यह वाक्य निकला—"निस्सन्देह यह अद्भुत् पुरुष है।" वे अपने आसन से उठे, दोनों हाथ जोड़े और उसके पैरों पर गिर पड़े। उन्होंने बालक की परिक्रमा की और उसे अपने हाथों में लेकर विचार-मग्न हो गये।

१५. असित ऋषि पुरानी भविष्यद्वाणी से परिचित थे कि जिसके शरीर में गौतम की ही तरह के बत्तीस महापुरुष-लक्षण होंगे, वह इन दो गतियों में से एक को निश्चित रूप से प्राप्त होगा, तीसरी को नहीं। "यदि वह गृहस्थ रहेगा, तो वह चक्रवर्ती नरेश होगा। लेकिन यदि वह गृह त्याग कर प्रव्रजित हो जायगा तो वह सम्यक् सम्बुद्ध होगा।"

१६. असित ऋषि को निश्चय था कि यह बालक गृहस्थ नहीं बनेगा।

१७. बालक की ओर देखकर, वह सिसकियाँ भर-भर रोने लगा।

१८. शुद्धोदन ने देखा कि असित ऋषि सिसकियाँ भर-भर कर रो रहा है।

१९. उसे इस प्रकार रोता देखकर, शुद्धोदन के रोंगटे खड़े हो गये। उसने असित ऋषि से निवेदन किया—"ऋषिवर ! आप इस प्रकार रो क्यों रहे हैं ? आंसू क्यों बहा रहे हैं ? ठंडी साँस क्यों ले रहे हैं ? मैं समझता हूँ कि बालक का भविष्य तो निर्विघ्न ही है ?"

२०. असित ऋषि ने राजा को उत्तर दिया—"राजन् ! मैं बच्चे के लिये नहीं रो रहा हूँ। इसका तो भविष्य निर्विघ्न है। मैं अपने लिये रो रहा हूँ।"

२१. "ऐसा क्यों ?" शुद्धोदन ने पूछा। असित ऋषि का उत्तर था, "मैं जराजीर्ण हूँ, वय:प्राप्त हूँ और यह बालक निश्चयात्मक रूप से 'बोधि' लाभ करेगा, सम्यक्सम्बुद्ध होगा। तदनन्तर वह लोक-कल्याण के लिये अपना धर्म-चक्र प्रवर्तित करेगा, जो इससे पहले इस संसार में कभी प्रवर्तित नहीं हुआ है।

२२. "जिस श्रेष्ठ जीवन की, जिस सद्धर्म की वह घोषणा करेगा वह आदि में कल्याणकारक होगा, मध्य में कल्याणकारक होगा और अन्त में कल्याण-कारक होगा। वह अर्थ तथा व्यञ्जन की दृष्टि से निर्दोष होगा। वह परिशुद्ध होगा। वह परिपूर्ण होगा।

२३. "जिस प्रकार राजन्! कभी कहीं इस संसार में उदुम्बर (गूलर) पुष्पित होता है, उसी प्रकार अनंत युगों के अनन्तर इस संसार में कहीं बुद्धोत्पाद होता है। राजन्! इसी प्रकार निश्चय से यह बालक 'बोधि' लाभ करेगा, सम्यक् सम्बुद्ध होगा और तदनन्तर अनन्त प्राणियों को इस दुःखमय-सागर के पार ले जाकर सुखी करेगा।

२४. "लेकिन राजन्! मैं उस बुद्ध को नहीं देख सकूंगा। इसलिये राजन्! मैं इस दुःख से दुखी हूँ और रो रहा हूँ। मेरे भाग्य में उस 'बुद्ध' की पूजा करना नहीं बदा है।"

२५. तब राजा ने असित ऋषि और उसके भानजे नाळक (=नरदत्त) को श्रेष्ठ भोजन से संतर्पित किया और वस्त्र दान दे उनकी परिक्रमा कर वन्दना की।

२६. तब असित ने अपने भानजे नाळक को कहा, "नरदस्त! जब कभी तुम्हें यह सुनने को मिले कि यह बालक 'बुद्ध' हो गया है तो जाकर शरण ग्रहण करना। यह तेरे सुख, कल्याण और प्रसन्नता के लिये होगा।" इतना कह कर असित ने राजा से बिदा ली और अपने आश्रम चला गया।[४]

## ५. महामाया की मृत्यु

१. पांचवें दिन नामकरण संस्कार किया गया। बालक का नाम सिद्धार्थ रखा गया। उसका गोत्र गौतम था। इसीलिये जनसाधारण में वह सिद्धार्थ गौतम नाम से प्रसिद्ध हुआ।

२. बालक के जन्म की खुशियाँ और उसके नामकरण की विधियाँ अभी समाप्त नहीं हुई थीं कि महामाया अचानक बीमार पड़ी और उसके रोग नें गम्भीर रूप धारण कर लिया।

३. अपना अन्त समय निकट आया जान उसने शुद्धोदन और प्रजापति को अपनी शय्या के समीप बुलाया और कहा—"मुझे विश्वास है कि असित ने मेरे बच्चे के बारे में जो भविष्यवाणी की है, वह सच्ची निकलेगी। मुझे यही अफसोस है कि मैं इस वाणी को पूरा हुआ न देख सकूंगी।

४. "प्रजापति! मैं अपना बच्चा तुम्हें सौंप जाती हूँ। मुझे विश्वास है कि उसके लिये तुम उसकी माँ से भी बढ़कर होगी।

५. "मेरा बालक शीघ्र ही मातृ-हीन बालक हो जायगा। लेकिन मुझे इसकी

तनिक चिन्ता नहीं है कि मेरे बाद यथायोग्य विधि से उसका लालन-पालन नहीं होगा।

६. "अब दुखी न हों। मुझे मरने दें। मेरा अन्त समय आ पहुँचा है। यम-दूत मेरी प्रतीक्षा कर रहे हैं।" इतना कहते-कहते महामाया ने अन्तिम सांस ले ली। शुद्धोदन और प्रजापति दोनों को ही बड़ा दुःख हुआ। दोनों फूट-फूट कर रोने लगे।

७. जब सिद्धार्थ की माता का देहान्त हुआ तो उसकी आयु केवल सात दिन की थी।[५]

८. सिद्धार्थ का एक छोटा भाई भी था। उसका नाम था नन्द। वह शुद्धोदन का महाप्रजापति से उत्पन्न पुत्र था।[६]

९. उसके ताया-चाचा की भी कई सन्तानें थीं। महानाम और अनुरुद्ध शुक्लोदनके पुत्र थे तथा आनन्द अमितोदन के। देवदत्त उसकी बुआ अमिता का पुत्र था। महानाम सिद्धार्थ की अपेक्षा बड़ा था और आनन्द छोटा।[७]

१०. सिद्धार्थ उनके साथ खेलता-खाता बड़ा हुआ।

## ६. बचपन तथा शिक्षा

१. जब सिद्धार्थ थोड़ा चलने-फिरने योग्य हो गया, शाक्य जनपद के मुखिया इकट्ठे हुए और उन्होंने शुद्धोदन से कहा कि बालक को ग्राम-देवी अभया के मन्दिर में ले चलना होगा।

२. शुद्धोदन ने स्वीकार किया और बालक को कपड़े पहना देने के लिये महाप्रजापति से कहा।

३. जब वह उसे वस्त्र पहना रही थी सिद्धार्थ ने अत्यन्त मधुर वाणी में अपनी मौसी से पूछा कि उसे कहाँ ले जाया जा रहा है ? जब उसे पता लगा कि उसे मन्दिर ले जाया जा रहा है तो वह मुस्कराया। लेकिन शाक्यों के रीति-रिवाज का ध्यान कर वह चला गया।

४. आठ वर्ष की आयु होने पर सिद्धार्थ ने अपनी शिक्षा आरम्भ की।

५. जिन्हें शुद्धोदन ने महामाया के स्वप्न की व्याख्या करने के लिये बुलाया था और जिन्होंने सिद्धार्थ के बारे में भविष्यवाणी की थी वे ही आठ ब्राह्मण उसके प्रथम आचार्य हुए।

६. जो कुछ वे जानते थे जब वे सब सिखा चुके तब शुद्धोदन ने उदिच्च देश के उच्च कुलोत्पन्न प्रथम कोटि के भाषा-विद् तथा वैयाकरण, वेद, वेदांग तथा उपनिषदों के पूरे जानकार सब्बमित्त को बुला भेजा। उसके हाथ पर समर्पण का जल सिंचन कर शुद्धोदन ने सब्बमित्त को ही शिक्षण के निमित्त सिद्धार्थ को सौंप दिया। वह उसका दूसरा आचार्य था।

७. उसकी अधीनता में सिद्धार्थ ने उस समय के सभी दर्शन-शास्त्रों पर अपना अधिकार कर लिया।

८. इसके अतिरिक्त उसने भारद्वाज से चित्त को एकाग्र तथा समाधिस्थ करने का मार्ग सीख लिया था। भारद्वाज आळार कालाम का शिष्य था। उसका अपना आश्रम कपिलवस्तु में ही था।

## ७. आरम्भिक प्रवृत्तियाँ

१. जब कभी वह अपने पिता की जमींदारी में जाता वहाँ कृषि-सम्बन्धी कोई काम न होता, वह किसी एकान्त कोने में जाकर ध्यानारूढ़ हो जाता।

२. निस्सन्देह उसे सभी प्रकार की शिक्षा मिल रही थी, किन्तु साथ-साथ एक क्षत्रिय के योग्य सैनिक शिक्षण की ओर से भी उदासीनता नहीं दिखाई जा रही थी।

३. शुद्धोदन को इस बात का ध्यान था कि कहीं ऐसा न हो कि सिद्धार्थ में मानसिक गुणों का ही विकास हो और वह क्षात्र-बल में पिछड़ जाय।

४. सिद्धार्थ स्वभाव से कारुणिक था। उसे यह अच्छा नहीं लगता था कि आदमी, आदमी का शोषण करे।

५. एक दिन अपने कुछ मित्रों सहित वह अपने पिता के खेत पर गया। वहाँ उसने देखा कि मजदूर खेत कोड़ रहे हैं, बांध बांध रहे हैं। किन्तु उनके तन पर पर्याप्त कपड़ा नहीं है। वे सूर्य के ताप से जल रहे हैं।

६. उस दृश्य का उसके चित्त पर बड़ा प्रभाव पड़ा।

७. उसने अपने एक मित्र से कहा--एक आदमी दूसरे का शोषण करे, क्या इसे ठीक कहा जायगा? मजदूर मेहनत करे और मालिक उसकी मजदूरी पर गुलछर्रे-उड़ाये यह कैसे ठीक हो सकता है।

८. उसके मित्रों के पास उसके इस प्रश्न का कोई उत्तर न था, क्योंकि वे पुरानी विचार-परम्परा के मानने वाले थे कि किसान-मजदूर का जन्म अपने मालिकों की सेवा करने के लिये ही हुआ है और ऐसा करना ही उनका धर्म है।

९. शाक्य लोग वप्रमङ्गल नाम का एक उत्सव मनाया करते थे। धान बोने के प्रथम दिन मनाया जाने वाला यह एक ग्रामीण उत्सव था। शाक्यों की प्रथा के अनुसार उस दिन हर शाक्य को अपने हाथ से हल जोतना पड़ता था।

१०. सिद्धार्थ ने हमेशा इस प्रथा का पालन किया। वह अपने हाथ से हल चलाया करता था।

११. यद्यपि वह विद्वान् था, किन्तु उसे शरीर-श्रम से घृणा न थी।

१२. उसका "क्षत्रिय" कुल था, उसे धनुष चलाने तथा अन्य शस्त्रों का प्रयोग

करने की शिक्षा मिली थी। लेकिन वह किसी भी प्राणी को अनावश्यक कष्ट देना नहीं चाहता था।

१३. वह शिकारियों के दल के साथ जाने से इनकार कर देता था। उसके मित्र कहते—"क्या तुम्हें शेर-चीतों से डर लगता है?" वह प्रत्युत्तर देता—"मैं जानता हूँ कि तुम शेर-चीतों को मारने वाले नहीं हो, तुम हिरनो तथा खरगोशों जैसे निस्पृह जानवरों को ही मारने वाले हो।"

१४. "शिकार के लिये नहीं, तो अपने मित्रों का निशाना देखने के लिये ही आओ" उसके मित्र आग्रह करते। सिद्धार्थ इस तरह के निमंत्रणों को भी अस्वीकार कर देता—"मैं निर्दोष प्राणियों के वध का साक्षी नहीं होना चाहता।"

१५. उसकी इस प्रवृत्ति से प्रजापति गौतमी बड़ी चिन्तित हो उठी।

१६. वह उससे तर्क करती—"तुम भूल गये हो कि तुम एक क्षत्रिय कुमार हो। लड़ना तुम्हारा "धर्म" है। शिकार के माध्यम से ही युद्ध-विद्या में निष्णात हुआ जा सकता है, क्योंकि शिकार करके ही तुम ठीक-ठीक निशाना लगाना सीख सकते हो। शिकार-भूमि ही युद्ध-भूमि का अभ्यास-क्षेत्र है।"

१७. लेकिन सिद्धार्थ बहुधा गौतमी से पूछ बैठते, "तो मां! एक क्षत्रिय को क्यों लड़ना चाहिये?" और गौतमी का उत्तर होता, "क्योंकि यह उसका धर्म है।"

१८. सिद्धार्थ उसके उत्तर से संतुष्ट न होता। वह गौतमी से पूछता—"मां! यह तो बता कि आदमी का आदमी को मारना एक आदमी का ही "धर्म" कैसे हो सकता है?" गौतमी उत्तर देती—"यह सब तर्क एक संन्यासी के योग्य है। लेकिन क्षत्रिय का तो 'धर्म' लड़ना ही है। यदि क्षत्रिय भी नहीं लड़ेगा तो राष्ट्र का संरक्षण कौन करेगा।"

१९. "लेकिन मां! यदि सब क्षत्रिय परस्पर एक दूसरे को प्रेम करें तो क्या बिना कटे-मरे वे राष्ट्र का संरक्षण कर ही नहीं सकते?" गौतमी निरुत्तर हो जाती।

२०. वह अपने साथियों को अपने साथ बैठकर ध्यान लगाने की प्रेरणा करता। वह उन्हें बैठने का ठीक ढंग सिखाता। वह उन्हें किसी एक विषय पर चित्त एकाग्र करना सिखाता। वह उन्हें परामर्श देता कि ऐसी ही भावनाओं की भावना करनी चाहिये कि मैं सुखी रहूँ, मेरे सम्बन्धी सुखी रहे और सभी प्राणी सुखी रहें।

२१. उसके मित्र उसकी बातों को महत्व न देते थे। वे उस पर हँसते थे।

२२. वे आँखें बन्द करते तो उनका चित्त उनके ध्यान के विषय पर एकाग्र न होता। इसकी बजाय उनकी आंखों के सामने नाचते वे हिरन जिनका वे शिकार करना चाहते थे, अथवा वे मिठाइयां जिन्हें वे खाना चाहते थे।

२३. उसके माता-पिता को उसका यह ध्यानाभिमुख होना अच्छा नहीं लगता था। उन्हें लगता था कि यह क्षत्रिय जीवन के सर्वथा प्रतिकूल है।

